से बाधकज्ञान से बाध्यज्ञान की निवृत्ति भी सम्भव हो सकने से बाध्य-बाधकभाव का निराकरण अयुक्त है। यदि यह कहा जाय कि-'नीलादिज्ञान मे भी सर्वशून्यताज्ञान से फलत 'तदभाववद्विशेष्यकत्वे सति तत्प्रकारकत्व' रूप असद्विषयकत्व का ही साधन होता है'–तो यह नही कहा जा सकता क्योंकि लोकदृष्टि से नीलादिज्ञान मे सद्विषयकत्व होने के कारण असद्विषयकत्व का प्रत्यक्षबाध है। क्योंकि जैसे चन्द्रद्वय के ज्ञान का लोकाभिमत बाध होता है उस प्रकार लोकदृष्टि से सत्य माने जानेवाले नीलादिविषयक ज्ञान का कोई लोकसिद्ध बाध नहीं होता।

इस के विरुद्ध यदि यह कहा जाय कि–'यद्यपि यह सत्य है कि द्विचन्द्रादि का बाध लोकाभिमत ही है और उस बाध में लोकसवृति-तत्त्वसवृतिसिद्ध सत्ता है इसलिये उस मे लोक को सत्त्व का अभिमान होता है तथापि शास्त्र से उसमे पारमार्थिक सत्त्व के अभाव का ज्ञापन होता है-उसी प्रकार नीलादि तथा नीलादिज्ञान मे लोकबाध्यत्व न होने पर भी परमार्थ सत्त्व के अभाव का साधन करने मे कोई दोष नहीं हो सकता। क्योंकि जैसे 'प्रकाशस्य प्रकाशता यानी प्रकाश की प्रकाशरूपता' और 'नीलादीना स्वभाव =नीलादि का स्वभाव' इन व्यवहारो मे लोकसिद्ध भी भेद युक्तिसह न होने से परमार्थ से उसका अभाव होता है उसी प्रकार नीलादि भी युक्तिसह न होने से उनके परमार्थसत्त्व का अभाव हो सकता है"–किन्तु यह कथन भी ठीक नही है। क्योंकि लोकसिद्ध साध्य का साधन करने मे लोकसिद्ध बाध का दोष होना अनिवार्य है। नीलादि मे जो असत्त्व साधनीय हे वह अन्यत्र शशविषाणादि मे लोकसिद्ध हे अत उसका अनुमान करने पर नीलादि का लोकसिद्ध सत्त्व एव नीलादिज्ञान का लोकसिद्ध सद्विषयकत्व बाधक हो सकता है। यदि यह कहा जाय कि–' नीलादि और उस के ज्ञान मे जो असत्त्व तथा असद्विषयकत्व साधनीय है वह लौकिक न होकर अलौकिक है अत. उस मे लोकसिद्ध बाध दोष नही हो सकता'-तो यह ठीक नहीं है क्योंकि अलौकिक साध्य अप्रसिद्ध है।

यदि यह कहा जाय कि–"नीलादि मे लोक को परमार्थ सत्त्व का ज्ञान नही होता है किन्तु उसमे लोक को सत्त्व मात्र का ही अनुभव होता है और सत्त्व का अनुभव परमार्थसत्त्व के अभाव साधन मे बाधक नही हो सकता क्योंकि जैसे भूतलादि मे घटप्रकारक ज्ञान होने पर भी नीलघटाभावप्रकारक ज्ञान होता है उसी प्रकार नीलादि मे सामान्यरूप से सत्त्व का ज्ञान होने पर भी परमार्थसत्त्व के अभाव का ज्ञान हो सकता है"–तो यह ठीक नहीं है क्योंकि द्विचन्द्रादि मे भी लोक को असत्त्वमात्र का ही अनुभव होता है। परमार्थसत्त्वाभाव का अनुभव नहीं होता। अत. परमार्थसत्त्वाभाव कही सिद्ध नही है, अत एव साध्याऽप्रसिद्धि दोष होने से नीलादि मे परमार्थसत्त्वाभाव का साधन नही हो सकता।

इस सदर्भ मे यह भी विचारणीय है कि–जैसे सर्वशून्यतापक्ष की स्वप्न मे भी प्रतीति न होने से उसका निरास होता है उसी प्रकार स्वच्छसविद् से भिन्न सर्वशून्यतापक्ष का भी निराकरण समझना चाहिये क्योंकि मध्यमक्षणस्थायी अर्थात् ग्राह्य तथा ग्राहक न होने से ग्राह्यक्षण और ग्राहकक्षण के मध्यमक्षण मे स्थायी अर्थात् ग्राह्यग्राहकाकारविनिर्मुक्त ऐसे स्वच्छसविद् मात्र का कभी उपलम्भ नहीं होता। क्योंकि स्वपरव्यवसायी ज्ञान का ही स्पष्ट उपलम्भ होता है, अर्थात् जो ज्ञान उपलब्ध होता है वह स्वस्वरूप और स्वभिन्न का बोधक होने से ग्राह्यग्राहक उभयाकार ही होता है। जो प्रत्यय अनुपलब्ध-असिद्ध है उससे उपलब्ध यानी सिद्ध प्रत्यय का बाध सुघट नहीं हो सकता। क्योंकि ऐसा मानने पर अतिप्रसङ्ग होगा। अर्थात् शुक्ति मे रजतभेदज्ञान अनुपजात रहने पर भी शुक्ति मे रजतज्ञान का बाधक होगा, क्योंकि अनुपजातदशा मे वह अनुपलब्ध प्रत्ययरूप है।

यह भी विचारणीय है कि जब नीलादि अर्थ और अश्वशृंगादि समानरूप से असत् है तो उन मे नीलादि का स्फुरण हो और अश्वशृंगादि का न हो इसका कोई उचित कारण नहीं है। दूसरी बात यह है-यदि विश्व केवल सविद्रूप यानी ज्ञानमात्रात्मक है तो निश्चितरूप से वह निर्धर्मक है, अत उस मे क्षणिकत्व धर्म बताना भी अयुक्त होगा। इसलिये स्वच्छ संवित्मात्र की ही परमार्थ सत्ता है और वह भी क्षणिक है यह बौद्धो का केवल वासनामात्र है, उसमे कोई युक्ति अथवा प्रमाण नहीं है। अत उचित यह है कि लोकानुभव के अनुसार वस्तु एकानेकात्मक है-इस सिद्धान्त पर ही श्रद्धा करनी चाहिये। क्योकि एक वस्तु मे एकत्व अनेकत्वादि के विरोध का निराकरण किया जा चुका है और आगे भी किया जाने वाला है।

व्याख्याकार ने माध्यमिक के साथ अब तक की चर्चा का यह कहते हुये उपसहार किया है कि 'शून्यता ने प्रमिका के समान माध्यमिक के चित्त को पूर्णरूप से अपने स्वाधीन कर लिया है-वह इसकी पकड से निकल नहीं पाता। अत माध्यमिक शून्य हृदय हो जाने से विद्वानो के साथ विचारगोष्ठी मे [ उसके मुँह पर ] कोई प्रसन्नता नहीं दीखती। खेद है कि माध्यमिक ने सत् [=सज्जन] होते हुये भी मुग्धतावश मध्यमासवित् का समाश्रयण क्यो किया है और सुप्रसिद्ध चित्र-स्वरूप उत्तमा सविद् को उपलब्ध न कर सकने के कारण हताश और पीडित क्यो नहीं होता ?॥६२॥

अस्य विषयविभागाभिधित्सयाह—

**एवं च शून्यवादोऽपि सद्विनेयानुगुण्यतः। अभिप्रायत इत्युक्तो लक्ष्यते तत्त्ववेदिना॥६३**

एवं च=उक्तरीत्याऽघटमानत्वे चेत्यर्थः, शून्यवादोऽपि, तद्विनेयानुगुण्यतः=शून्यता-विषयविभागावधारणप्रवणशिष्यहितानुरोधात्, तत्त्ववेदिना=बुद्धेन, अभिप्रायतः=तत्प्रयोजनाभिप्रायात् उक्तः, न तु तत्त्वाभिधित्सया, इति लक्ष्यते=संभाव्यते। विना तूपकारकं कारणं द्रव्यमृषाभाषित्वे बुद्धस्यानाप्तत्वप्रसङ्गादिति ॥६३॥ पूर्णा सुगतसुतमतवार्ता।

शून्यवाद जब उक्त रीति से उपपन्न नहीं होता तो यही मानना उचित होगा कि तत्त्वदर्शी बुद्ध ने शून्यता के विषयविभाग अर्थात्-शून्यवाद के विषयविभाग-वास्तवाभिप्राय को समझने मे कुशल शिष्यो के हित के विचार से शून्यवाद का इस तात्पर्य से उपदेश दिया है कि जिस से वे सासारिक विषयो मे आसक्त न हो। शून्यता की देशना मे निश्चय ही उनका यही तात्पर्य सम्भव प्रतीत होता है, न कि 'शून्यता ही वस्तुतत्त्व है' इस प्रतिपादन के अभिप्राय से, क्योकि लोककल्याण की भावना के विना द्रव्याऽसत्य का वक्तृत्व मानने पर उन मे अनाप्तत्व की आपत्ति हो सकती है ॥६३॥

'यस्यासन्०' यह श्लोक और उसका अर्थ पूर्वस्तबकवत् यहा समझ लेना। तदुपरात एक श्लोक इस स्तबक की समाप्ति मे अधिक उपलब्ध होता है जो बहुत सुन्दर है—

श्रमो ममोच्चैरियता कृतार्थः सन्तोऽत्र संतोषभृतो यदस्मात्।

खलैः किमस्मिन्, भ्रमरस्य भोग्य सौभाग्यमब्जस्य न वायसस्य॥

भावार्थ—हमारे इस ग्रन्थ को देखकर सज्जनवृंद प्रसन्न हुए है, इतने से ही मेरा परिश्रम सफल है। हा, दुष्टपुरुषो का मुझे क्या प्रयोजन! अरविंद के भोग का सौभाग्य मधुकर का ही होता है, कौआ का कभी नहीं होता।

स्तबक ६—समाप्त